# कार रैली



जून में एक सुबह बड़े मैदान में एक अजीब दृश्य था. पुराने मॉडल की विंटेज कारों की साल की सबसे बड़ी रैली शुरू होने वाली थी. मैदान में नौ पुरानी कारों के मॉडल थे. ऐसा संग्रह किसी ने पहले कभी नहीं देखा था. रैली में भाग लेने वाली प्रत्येक कार को एक नंबर दिया गया था. नंबर 1 एक एल्विस डक-बैक और नंबर 2 एक मॉरिस बुलनोज का था. मॉडल-टी फोर्ड नंबर 3, स्पीड-सिक्स बेंटले 4. नंबर 5 एक टू-सीटर डॉज थी और नंबर 6 एक अल्फा-रोमियो कार थी. छोटी हम्बर का नंबर 7 था, और बड़ी का नम्बर रेनॉल्ट 8 था.





और फिर एक नीली कार थी, जिसका एक काला हुड और एक पीतल का हॉर्न था. उसका नंबर 9 था. वो 1926 की एक ऑस्टिन क्लिफ्टन विंटेज कार थी. बिल उस कार "गमड्रॉप" का ड्राइवर था. बिल की पत्नी, सैली, गमड्रॉप की नेविगेटर थी. वो रैली में बिल को रास्ता बताने का काम करने वाली थी.



"सुनो!" आयोजक ने माइक पर सूचना दी. सब लोग चुप हो गए.
उसने कहा, "आप सब लोग निर्देशों का पालन करें. साठ मील की यह कार-रेस “हाइड-हीथ” पर खत्म होगी. वहां सबसे पहले पहुँचने वाली कार विजेता घोषित होगी!"
अंत में जब गमड्रॉप के चलने की बारी आई तब उसने हॉर्न बजाया बीप! बीप!. सैली के निर्देशों के अनुसार बिल ने सड़क पर दस मील की दूरी सफलतापूर्वक तय की. फिर वे एक मोड़ पर आए. "अब हम कौन सा रास्ता चुनें?" बिल ने पूछा.



"उस तरफ जाओ!" सड़क के किनारे खड़ा एक युवक उन्हें देखकर चिल्लाया. "धन्यवाद!" बिल ने कहा, और फिर वो एक ऊबड़-खाबड़ सड़क पर आगे बढ़ा. वो बाएं मुड़ा और फिर दाएं मुड़ा. आगे सड़क एकदम सकरी थी. फिर कुछ दूर आगे जाकर सड़क ख़त्म हो गई.
"यह सही रास्ता नहीं हो सकता," सैली ने कहा. "उस युवक ने हमें बेवकूफ बनाया है," बिल ने कहा. "अब हमें चक्कर लगाकर दुबारा से सही सड़क की तलाश करनी होगी."




तभी उन्हें एक हार्न की आवाज़ सुनाई दी! बिल ने गमड्रॉप को रोका. वहाँ, सड़क पर एक छोटा लड़का एक पैडल कार में बैठा था. वो रो रहा था. "मैं बहुत परेशान हूँ," उसने कहा.

“मुझे डर भी लग रहा है. मेरा नाम पीटर है और मैं मेपल-ट्री फार्म पर रहता हूँ.”
"वह सड़क से नीचे वाला खेत है," सैली ने कहा. "आते समय हमने उस फार्म को देखा था."
"ठीक है," सैली ने छोटे लड़के से कहा, "हम तुम्हारी कार को गमड्रॉप में पीछे रखेंगे और फिर हम तुम्हें घर वापिस छोड़ देंगे." जब मेपल-ट्री फार्म में गायों ने पीटर को फिर से देखा तो वे ज़ोर से रम्भायीं, और गधे ने "ढेंचू! ढेंचू!" कहा. पीटर को वापस पाकर किसान बेहद खुश था. उसने अपनी ख़ुशी ज़ाहिर करने के लिए बिल को गमड्रॉप के लिए तेल का एक कैन दिया. किसान ने बिल और सैली से एक कप कॉफी पीने की भी प्रार्थना की.

"बहुत बहुत धन्यवाद," बिल ने कहा, "लेकिन हम और रुक नहीं सकते. हमें अब ढूंढकर सही सड़क तलाश करनी चाहिए."

फिर वे बाएं मुड़े, और फिर वे दाएं मुड़े, और वे मीलों तक खोजते रहे.

फिर उन्हें के घोड़े के हिनहिनाने की जोरदार आवाज सुनाई दी!

सामने ट्रेलर में एक घोड़ा था.

"हमारी गाड़ी खराब हो गई है," जोधपुर और हेलमेट पहने छोटी लड़की ने कहा. "और हमें कूद प्रतियोगिता में भाग लेने के लिए सही समय पर जिमखाना पहुंचना है. क्या आप हमें वहां ले जा सकते हैं?"



"जल्दी से गाड़ी में बैठो!" बिल ने कहा. "हम ट्रेलर और तुम्हारी कार को गमड्रॉप से बाँध देंगे और तुम्हें सही समय पर प्रतियोगिता में पहुचायेंगे."

और वे जिमखाना बिल्कुल सही समय पर पहुंचे. वहां रेस बस शुरू ही होने जा रही थी. छोटी लड़की झट से अपने घोड़े पर सवार हुई. उसका घोड़ा इतनी अच्छी तरह से कूदा कि लोगों ने तालियां बजाईं और वो रेस जीत गई.

"आप बहुत दयालु हैं," लड़की के पिता ने बिल और सैली से कहा. अपना एहसान दिखाने के लिए उन्होंने गूमड्रॉप के लिए स्पार्क-प्लग का एक सेट दिया. उन्होंने पूरी प्रतियोगिता देखने के लिए भी बिल और सैली को आमंत्रित किया.

"बहुत बहुत धन्यवाद," बिल ने कहा, "लेकिन अब हमें सही सड़क की तलाश करनी है."

इस बार वे दाएं मुड़े और फिर बाएं,
और खोजते हुए मीलों तक आगे चले.
उन्होंने खुद को एक शहर में पाया, जहां
पर सभी चर्चों की घंटियाँ डिंग-डोंग-डिंग
डोंग! करके लगातार बज रही थीं.



सड़कों पर भीड़ थी और तमाम अजीब वाहन धीरे-धीरे चल रहे थे. वो एक कार्निवल जुलूस था. वहां पर मुड़ने के लिए कोई जगह नहीं थी, इसलिए गमड्रॉप को धीरे-धीरे करके भीड़ के साथ ही ड्राइव करना पड़ा

तभी एक व्यक्ति गमड्रॉप के पास भागा-भागा आया. "कृपा हम पर एहसान करें, साहिब. शहर के महामहिम मेयर की गाड़ी में पंचर हो गया है और उन्हें टाउन-हॉल में ज़रूरी काम से जाना है. कृपा करके अपनी आलीशान विंटेज कार में उन्हें लिफ्ट दें."

"मैं गमड्रॉप जैसी विंटेज कार में फिर से सवारी करने के लिए बेहद खुश हूँ," मेयर ने कहा. "जवानी में मेरे पास भी ऐसी ही कार थी," उन्होंने कहा. उसके बाद वो जय-जयकार करती हुई भीड़ के बीच से गुज़रे.

"आप दोनों का बहुत-बहुत आभार," मेयर ने टाउन हॉल पहुंचने के बाद कहा. और यह दिखाने के लिए कि वो कितने प्रसन्न थे उन्होंने बिल को अपनी पुरानी गमड्रॉप कार का ड्राइविंग मैनुअल भेंट किया. उन्होंने बिल और सैली से दोपहर के भोजन के लिए रुकने का भी आग्रह किया.

"बहुत-बहुत धन्यवाद," बिल ने कहा, "लेकिन हम अब चलेंगे और सही सड़क की तलाश करेंगे."

फिर वे बाएं मुड़े, और फिर दाएं, और कुछ देर में वे शहर के बाहर निकल गए. वे मीलों तक खोजते रहे. फिर उनके आगे का रास्ता ब्लॉक था.



सड़क के बीच एक ट्रैक्टर ने रोड ब्लॉक कर राखी थी. "कृपया मेरी सहायता करें!" ट्रैक्टर के ड्राइवर, मिस्टर वुडली ने कहा. "मैं बाज़ार जा रहा था, लेकिन मेरे ट्रेलर का दरवाज़ा खुल गया और मेरे सभी दस सूअर निकलकर भाग गए! उन्हें लाने के लिए मुझे अपने खेत में वापस जाना पड़ेगा."

मिस्टर वुडली, गमड्रॉप की पिछली सीट पर बैठ गए और फिर बिल और सैली उनके फार्म गए.

मिस्टर वूडली को एक तालाब में चार सूअर मिले.





सैली ने शेड में तीन सूअर पाए.

बिल को टब में दो सूअर मिले.





और अंतिम सूअर बैरल में मिला.

उन्होंने सभी सूअरों को गमड्रॉप में भरा और उन्हें ट्रेलर तक वापस लाए. सूअर चिल्लाए!

"सूअरों को इकट्ठा करने के लिए धन्यवाद," मिस्टर वुडली ने कहा.

और यह दिखाने के लिए कि वे कितने खुश थे उन्होंने बिल को गमड्रॉप के लिए पुराने औज़ारों का एक सेट भेंट किया, जो उनके ट्रैक्टर में रखा था.

"बहुत-बहुत धन्यवाद," बिल ने कहा. "अब हमें जाकर सही सड़क की तलाश करनी होगी."

अब देर हो रही थी. वे दाएं मुड़ गए, फिर बाएं, फिर दाएं. वो सही सड़क की खोज कर रहे थे. फिर, एक क्रॉस-रोड पर उन्हें एक साइनपोस्ट दिखा जो हाइड-हीथ की ओर इशारा कर रहा था, जहां रैली खत्म होने वाली थी.

"चलो अब हमें सही सड़क मिल गई है," सैली ने बिल से कहा.

तभी उन्हें एक पुआल का बड़ा ढेर जलते हुए दिखा. उसमें से काले धुएं का एक बादल निकल रहा था. "बड़ी भीषण आग लगी है!" बिल चिल्लाया, "और खेत में कोई भी नहीं है!"




वे सिर्फ एक ही काम कर सकते थे. बिल ने गमड्रॉप को फिर से घुमाया और फायर-ब्रिगेड को आग की सूचना देने वो शहर वापस गया.

क्लेंग-क्लेंग, क्लेंग-क्लेंग! फायर ब्रिगेड की गाड़ी जल्दी आई! गमड्रॉप उसके आगे-आगे चली क्योंकि वो दमकल-कर्मियों को आग का सही स्थान दिखाना चाहती थी. पुआल का पहाड़ जलकर ख़ाक हो गया लेकिन घर की इमारत अभी भी सुरक्षित थी. दमकल-कर्मियों ने पानी की तेज़ धार से जल्दी ही आग पर काबू पा लिया.



बस तभी खेत का मालिक वापस आया. उसका घर सही-सलामत था यह देखकर वो बहुत खुश हुआ. अपना एहसान जताने के लिए उसने बिल को एक विंटेज टू-गैलन गैस का टिन दिया.

"बहुत-बहुत धन्यवाद," बिल ने कहा. फिर वह सैली की ओर मुड़ा. "हम अब जल्द ही रैली समाप्त होने वाले स्थान पर पहुंचेंगे."






वे अभी दो मील ही आगे चले होंगे जब उन्हें जोर-शोर से एक मोटरसाइकिल के आने की आवाज़ सुनाई दी.
एक मोटर-बाइक उनकी तरफ तेज़ी से आई. जब ड्राइवर ने उन्हें देखा तो उसने तेज़ी से ब्रेक लगाया - उससे मोटर बाईं ओर घूमी, और फिर दायीं तरफ झुकी.

फिर मोटर-बाइक फिसली और उसके पीछे से एक पार्सल नीचे ज़मीन पर गिर गया. लेकिन इस दुर्घटना के बाद मोटर-बाइक रुकी नहीं. गमड्रॉप को एक नज़र सतर्कता से देखने के बाद सवार ने गियर को लात मारी, और फिर वो तेजी से आगे बढ़ा.
"यह लंबे बालों वाला आदमी वही था!" बिल ने कहा, "जिसने आज सुबह हमें बेवकूफ बनाया था. और अब देखो उसका पार्सल गिर गया है!" तब तक मोटर-बाइक बहुत दूर चली गई थी. इसलिए बिल ने पार्सल उठाया और उसे पिछली सीट पर रख दिया. फिर वे रैली के स्थान पर पहुंचे.



उनके पहुँचने तक बाकी कारें वहां पहले से ही मौजूद थीं. गमड्रॉप का आखिरी नंबर था, क्योंकि बिल और सैली को सही सड़क नहीं मिली थी.

"सुनो!" आयोजक के माइक पर घोषणा की. "महिलाओं और सज्जनों," उसने कहा, "रैली अब खत्म हो गई है, लेकिन हम कोई पुरस्कार नहीं दे सकते क्योंकि हमारे सारे मैडल चोरी हो गए हैं!"





"चोरी हो गए हैं!" बिल ने सोचा. फिर उसे पार्सल याद आया. उसने उसे बाहर निकालकर खोला. पार्सल में तीन चमकदार चांदी के कप थे!

"आश्चर्यजनक!" आयोजक ख़ुशी से चिल्लाया. "चोरी को नाकाम कर दिया गया है, और अब हम सभी के पुरस्कार दे सकते हैं. और हालांकि गमड्रॉप ने चांदी का कोई कप नहीं जीता है, उसे इस अपराध को सुलझाने के लिए उसे एक विशेष पुरस्कार मिलेगा - एक पीतल का स्टार्टिंग-हैंडल!"

हर कोई खुश था, और सभी कारों ने अपने हॉर्न बजाए.

तो वह रैली का अंत था. गमड्रॉप आखिरी कार थी, लेकिन हर कोई उससे खुश था. उसे सही सड़क नहीं मिली थी, लेकिन उसने एक छोटे लड़के की मदद की,

एक घुड़सवार लड़की की मदद की,



महापौर को लिफ्ट दी,



और दस सूअरों को पकड़ने में किसान की मदद की.



उसने आग बुझाने में भी मदद की और चांदी के कप भी खोजे.  उसने खुद कोई कप नहीं जीता, लेकिन फिर भी उसने कई इनाम और लोगों के दिल जीते

तेल का कैन,



स्पार्किंग-प्लग का एक सेट,



गमड्रॉप का ड्राइविंग मैनुअल,



विंटेज औज़ारों का एक सेट,





एक विंटेज दो-गैलन गैस टिन



और एक पीतल का स्टार्ट-हैंडल.

रैली में गमड्रॉप सबसे खुश विंटेज कार थी.

**समाप्त**

